पशूनामात्मनोऽर्द्धेन्द्रत्वम् ।

(१) इदमत्रापरं द्रष्टव्यम्-सूर्यचन्द्रपृथ्वीनामात्मा पूर्ण इति कृत्वा सर्वतः समानभावेन विभवनाद् वर्त्तुलवृत्तत्वमस्य प्रागाख्यातम् । किन्त्वेतस्मात् प्रजापतेर्विस्रस्तरसानामेकदिक्प्रचारितया तदुत्पन्नस्यात्मनोऽर्द्धेन्द्रत्वमेवोपपद्यते । तत्र सूर्यदिग्विस्रस्तरसादाग्नेयदिग्विस्रस्तरसाद्वा पुंसामात्मा । सूर्यविपरीतदिग्विस्रस्तरसात् सौम्यदिग्विस्रस्तरसाद्वा स्त्रीणामात्मा । उभयं चैतदर्द्धमर्द्धम्, तस्मादपूर्णम् ।

(२) अर्द्धत्वादेवायं पशूनामात्मा प्राक् सवीर्यो भवति, प्रत्यक्

---

भाषाटीका

( पशुओंका आत्मा अर्द्धेन्द्र होता है )

( १ ) यहाँ यह बात और ध्यान में रखनी चाहिये कि सूर्य, चन्द्रमा, पृथ्वी आदि लोकों का आत्मा ( नभ्य प्राण ) पूरे इन्द्रप्राण से बनता है, इसलिये स्वयं भी पूर्ण ही होता है। यही कारण है कि उक्त प्रत्येक मण्डल सब ओर समान रूप से फैलकर गोल वृत्त के रूप में ही प्रकट होते हैं–यह कहा जा चुका है। किन्तु इन लोकों में उत्पन्न होनेवाले पशुओं में यह नियम लागू नहीं होता, इनका आत्मा पूर्ण नहीं बन पाता। कारण यह है कि इन पशुओं को उत्पन्न करने वाले रस प्रजापति प्राण के द्वारा केन्द्र से जोर से बाहर फैंके जाते हैं। ये फैंके हुए रस एक दिशा की ओर ही जाते हैं। ( दूसरी दिशा की ओर जानेवाले रस दूसरा पशु बनावेंगे। तात्पर्य यह कि भिन्न भिन्न दिशाओं में जाने वाले प्राणों से भिन्न भिन्न पशु बनते हैं। ) इसलिये इनसे बना हुआ नवीन ( पशु भाव का ) आत्मा आधे इन्द्र भागसे ही बनता है। अर्थात् इन्द्र के एक दिशा की ओर गये हुए अर्ध (अपूर्ण प्राणों से ही बनता है। अतः 'अर्द्धेन्द्र' कहलाता है। इसमें यह विशेषता और रहती है कि ये बाहर फैंके गए रस यदि सूर्यमण्डल की ओर आग्नेय दिशा में जाते हैं, तो उनमें अग्नि की प्रधानता रहती है, उन आग्नेय प्राणों से पुरुष का आत्मा बनता है। और यदि सूर्य की विपरीत सौम्य दिशा में यह रस जाता है, तो सोमरस प्रधान स्त्री का आत्मा बनजाता है। ये दोनों ही आधे आधे होते हैं, इसलिये अपूर्ण माने जाते हैं। [ यद्यपि सोम सर्वत्र ही व्यापक है, किन्तु सूर्य की किरणों में स्थित आग्नेय भाग से वह दब जाता है। अग्नि ही वहाँ प्रधान बन जाता है। इसलिये सूर्य की अभिमुख दिशा आग्नेयी कही जाती है। विपरीत दिशा में पृथ्वी का व्यवधान रहने से सूर्य किरणें नहीं पहुँचतीं, इसलिए वहाँ सोम ही प्रधान बना रहता है, अतः सूर्य की दिशा से विपरीत दिशा सौम्य दिशा कही जाती है। ]

(२) इस प्रकार आधा रह जाने के कारण ही यह पशुओं का आत्मा एक

तु निर्वीर्यः । वृक्षाद्यन्तःसंज्ञानां कृम्यादिससंज्ञानां चात्मा न चतुर्दिक्षु समं वीर्यं लभते । वृक्षादीनां मूलरूपाया नाभेरूर्ध्वमत्यन्तमधस्तादत्यल्पं वीर्यम् । ऊर्ध्वं शाखोपशाखादिविकासेऽपि मूलादधस्तिर्यग्दिक्षु तद्विकासादर्शनात् । चेतनशरीरस्य च नाभेरूर्ध्वाधरविकासेऽपि पार्श्वयोस्तथाविकासाभावात् ।

(३) पुंसः स्त्रियो वा शरीरे मेरुदण्डोऽर्द्ध समादेव विषवन्म-

---

संस्कृतव्याख्या

पुंसः स्त्रियो वा शरीरे । सूर्यभ्रमणमार्गस्य क्रान्तिवृत्ताख्यस्य केन्द्रभागो विषुवद्वृत्तनाम्ना प्रोच्यते, यत्र सूर्य आगते सर्वत्राहोरात्रसाम्यं भवति इति स्पष्टं ज्यौतिषशास्त्रे । भूभ्रमणवादिनामियं व्यवस्था भूभ्रमणमार्गकृतोपपद्यत इति न तत्र विवादावसरः । तदिदं विषुवद्वृत्तमेव 'विषुवान्' इति 'विषुवन्मण्डलम्' इति च श्रुतिषु ख्यापितम् । एतस्मादेव मानवशरीराणामुत्पत्तिः 'नूनं जनाः सूर्येण प्रसूताः' इत्याद्यासु बहुधा श्रुतिषु श्रुता । तदुत्पन्नत्वादेव विषुवत्सादृश्यं मनुष्यशरीरेषु भवतीति मूलोद्धृतायामैतरेयश्रुतौ प्रदर्शितम् । इयं श्रुतिरेवं विवृता भाष्यकृता माधवाचार्येण—

---

भाषाटीका

भाग में बलवान् रहता है, और इसके विपरीत भाग में निर्बल रहता है ।

वृक्ष आदि अन्तःसंज्ञों का तथा कीट आदि अचेतनों का आत्मा पूर्णवीर्यवान् न होने के कारण चारों ओर समान रूप से बलवान् नहीं होता । वृक्ष आदि का फैलाव नाभि ( केन्द्र ) से ऊपर की ओर ही अत्यधिक होता है, नाभि से नीचे के भाग में पृथ्वी की ओर इसका विकास बहुत थोड़ा होता है । ऊपर की ओर शाखा, शाखा में फिर शाखा, इस प्रकार पूर्ण विकसित होने पर भी नीचे अथवा इधर उधर बिलकुल विकास नहीं हो पाता । जड़ों का विकास पृथ्वी के भीतर यद्यपि होता है, किन्तु वह अत्यल्पमात्रा में ही ।

चेतनों का शरीर भी नाभि से ऊपर तथा नीचे लम्बे रूप में फैलता है, किन्तु पार्श्व भाग में (दक्षिण-वाम में ) नहीं फैल पाता ।

( ३ ) रहस्य यह है कि पुरुष अथवा स्त्री के शरीर में सीधा रहने वाला मेरुदण्ड अन्तरिक्ष में वर्तमान विषुवत् मण्डल के आधे ही सम ( सीधे ) भाग से बनता है (आकाश में सूर्य की उत्तर-दक्षिण गति का जो मध्य भाग है वह 'विषुवत्' है । हमारे मेरुदण्ड का निर्माता यही है । अतः अर्ध विषुवत् मण्डल से ही हमारी उत्पत्ति हुई है । )

ण्डलात् प्रजायते ।

"यथा वै पुरुषः, एवं विषुवान् । तस्य यथा दक्षिणोऽर्द्धः, एवं पूर्वोऽर्द्धो विषुवतः । यथोत्तरोऽर्द्धः, एवमुत्तरोऽर्द्धो विषुवतः । तस्मादुत्तर इत्याचक्षते । प्रबाहुक्सतः शिर एव विषुवान् । विदलसंहित इव

---

संस्कृतव्याख्या

'प्रशस्तोऽयं विषुवान् इति यथा लोकेषु पुरुषो दक्षिणवामभागाभ्यां भागद्वयमध्ये शिरसा च युक्तः, तस्य विषुवतः षण्मासात्मकः पूर्वभागः पुरुषसम्बन्धिदक्षिणभागस्थानीयः । तत्रावरोहरूपमासषट्कात्मक उत्तरार्द्धो वामभागस्थानीयः । तस्माद् वामभागसादृश्याद् उत्तर इत्याचक्षते न त्वनुष्ठानाधिक्यविवक्षया' । इति

'प्रबाहुक्सतः—वामदक्षिणभागौ समौ कृत्वा अवस्थितस्य पुरुषस्य शिरो यथोन्नतं सन् मध्येऽवतिष्ठते, एवं मासषट्कयोर्मध्ये विषुवानुत्कृष्टोऽवतिष्ठते । विदलं-भागः, ताभ्यां विदलाभ्यां—दक्षिणवामभागाभ्यां संहितः संयोजित एष लोकेषु पुरुषो भवति । तदपि तस्मादेव भागद्वयसन्धानरूपात् कारणात् शीर्ष्णो मध्ये स्यूमेव विज्ञायते, स्यूम-स्यूतम् । यथा वस्त्रयोः सन्धिः सूच्या स्यूतः संयोजितो भवति, एवं शिरसि दक्षिणोत्तरकपालयोः सन्धौ स्यूमेव काचिद्रेखा दृश्यते एतच्च भूमौ पतिते शुष्के मांसरहिते शिरःकपालद्वयसमूहरूपेऽस्थिनि विस्पष्टमुपलभ्यते, अतः सर्वात्मना पुरुषसादृश्यात्' ।

---

भाषाटीका

ऐतरेय ब्राह्मण में इस विषय का विवेचन इस प्रकार किया गया है कि—

जैसे एक पुरुष होता है वैसे ही विषुवान् अर्थात् विषुवद् वृत्त है । जैसे पुरुषका दक्षिण अर्द्ध भाग होता है, वैसे ही विषुवान् का प्रथम आधा ( दक्षिण ओर का ) भाग है, और जैसे पुरुष का वाम भाग है, वैसे ही विषुवत्का उत्तर का अर्ध भाग है । वाम भागके सादृश्य से ही उसे उत्तर कहते हैं, और कोई अनुष्ठानादि का विशेष कारण नहीं है । जैसे मनुष्य जब दोनों हाथ सीधे रख कर सीधा खड़ा होजाता है, तब शिर ऊँचा रहता है । वैसेही इस सब मण्डल में विषुवान् सबसे ऊँचा भाग है ( मध्यस्थान ही उच्च माना जाता है, इधर उधर के भाग अवनत कहलाते हैं । ) इससे शिर स्थानीय ही विषुवान् है । जैसे दो आधी दाल मिलाकर एक चना पूरा बनता है, ऐसे ही सम्पूर्ण प्राणी दो दल (वाम दक्षिणभाग) मिलाकर ही बनते हैं । अर्थात् दो आधी फाँक सी जुड़कर एक पुरुष बनता है । यही

वै पुरुषः। तद्वापि स्यूमेव मध्ये शीर्ष्णो विज्ञायते" इति (ऐत. ब्रा.

### संस्कृतव्याख्या

अयं भावः—उत्तरस्यां दिशि मेषराशिमारभ्य मिथुनपर्यन्तं सूर्यो गच्छति, कर्कारम्भात्तु दक्षिणस्यां दिशि पर्यावर्तते, कर्कारम्भे दक्षिणायनं भवति। ततः क्रमेण तुलारम्भे पुनर्मध्यभूते विषुवद्वृत्ते समायाति। तुलातो धनूराशेरन्तपर्यन्तं च दक्षिणस्यां गच्छति, ततो मकरारम्भे पुनरुत्तरस्यां पर्यावर्तते, मकरारम्भ उत्तरायणं भवति। पुनर्मेषारम्भे विषुवद्वृत्ते समायाति। तदित्थं मेषारम्भात् (द्वितीयदिवसात्) कन्याराशिपर्यन्त मासषट्कमुत्तरगोले भगवतः सूर्यस्य स्थितिः। तुलारम्भात् (द्वितीयदिवसात्) मीनराशिपर्यन्तन्तु दक्षिणगोले। मेषराशिसंक्रमणे प्रथमदिवसे, तुलाराशिसंक्रमणे प्रथमदिवसे च विषुवद्वृत्ते भ्रमति भगवान्, तयोरेव दिवसयोर्दिनरात्र्योर्भवति साम्यम्। स एष दक्षिणगोलो विषुवतः पूर्वोऽर्द्ध इति श्रुत्या ख्यापितः, उत्तरगोलस्तु उत्तरोर्द्ध इति।

'पूर्वोऽर्द्ध' इति पूर्वशब्दः प्रथमार्थकः, अर्द्धशब्दस्तु भागवाची, तेन प्रथमो भाग इति फलति। द्वयोर्भागयोः स प्रथमो गण्यते इति तात्पर्यम्। यद्यपि मध्यवृत्तमेव विषुवदित्युच्यते—इति दक्षिणोत्तरयोर्गोलयोर्न तद्भागत्वम्, तदर्धत्वं वा, तथापि विषुवद्वृत्तमेव हेतूकृत्य दक्षिणोत्तरगोलविभाग इति विषुवत्संबद्धयोरनयोस्तद्भागत्वमभिमत्य अर्द्धत्वं श्रुत्या ख्यापितम्। यद्

### भाषाटीका

कारण है कि शिर का मध्यभाग सिंया हुआ सा दिखाई देता है। (मृत पुरुष के पृथिवी पर पड़े हुए मांस रहित कपाल में दो कपालों को जोड़ने वाली सीवन की रेखा सो स्पष्ट प्रतीत हुआ करती है।) इस प्रकार पुरुष और विषुवद्वृत्त की सदृशता श्रुतिने बतलाई है। सदृशता बताती हुई श्रुति यह भी अभिव्यञ्जित करती है कि सूर्यमण्डलाक्रान्त अन्तरिक्ष के वृत्तों (गोलों) से ही हमारे शरीरों की उत्पत्ति होती है। [इस श्रुति का तात्पर्य यों समझना चाहिये कि जिस दिन मेष संक्रान्ति होती है, उस दिन सूर्य विषुवद्वृत्त पर-अर्थात् ठीक मध्यमें होता है, और दिनरात बराबर होते हैं। उसी दिन से सूर्य उत्तर की ओर बढ़ता रहता है। तीन मासतक अर्थात् मिथुन राशिके अन्ततक उत्तर में ही बढ़ता रहता है। कर्क का आरम्भ होते ही दक्षिण की ओर लौट पड़ता है। कर्क का आरम्भ ही दक्षिणायन कहलाता है। अब तीन मासमें अर्थात् तुलासंक्रान्ति के दिन फिर सूर्य विषुवद्वृत्त पर आजाता है, और फिर उस दिन दिनरात बराबर होते हैं। यों ६ मास मेष से कन्या तक, सूर्य उत्तर गोलमें (विषुवद् के उत्तर भाग में) रहता है। तुलासंक्रान्ति के दूसरे दिनसे धन राशिके अन्त तक सूर्य दक्षिण दिशा की ओर जाता है। मकर संक्रान्ति उत्तरा-

१८।८। )" इत्यैतरेयब्राह्मणश्रुतेः ॥

संस्कृतव्याख्या

वा ग्रहाणां स्वाभाविकी पूर्वाभिमुख्येव गतिरिति दक्षिणां दिशं गच्छन्नपि सूर्यः पूर्वां यात्येवेति तत्र पूर्वार्द्धत्वं सामञ्जस्यादेवोपपाद्यम्। मध्यानन्तरस्यार्द्धस्य अस्मदपेक्षया पश्चिमत्वमिति तदुत्तरपदेन निर्दिष्टम्। ततश्च यथास्माकं शरीरे दक्षिणवामबाहू, दक्षिणवामपार्श्वं च, मध्ये च मेरुदण्डः, तत्संबद्धमुपरि शिरश्च, तथैव तत्रापि दक्षिणोत्तरौ गोलौ, मध्ये तत्संम्बद्धो विषुवाँश्चेति शरीरसादृश्यं श्रुतिः श्रावयति।

मध्यभाग एवोन्नतोऽभिमन्यते, पार्श्वभागौ तु नताविति शिरःसादृश्यमुन्नतत्वादेव विषुवति श्रावितम्। शिर इति पृष्ठगतस्य मेरुदण्डस्याप्युपलक्षणम्। शिरस्तु पृथगेव श्रीभूतो निष्काम्यतीति स्पष्टीकृतं प्राक्। तत्रापि शिरसि दक्षिणोत्तरौ द्वौ कपालौ, तौ च परस्परं स्यूताविवेति स्पष्टमत्र निर्दिष्टम्। एवं सादृश्यं स्थापयन्त्या श्रुत्या सूर्यादेव शरीरोत्पत्तिरप्यभिव्यञ्जिता। समष्टेरेव व्यष्टिजननस्य श्रुतिषु अनेकधा सिद्धान्तितत्वात्। यद्यपि विषुवन्मण्डलं वृत्ताकारम्, तथापि तस्यार्द्धं दृश्यम्, अर्द्धन्तु पृथिवीव्यवधानाददृश्यमिति दृश्यभागो प्रलम्बो दण्डाकार एव प्रतीयते। सूर्या-

भाषाटीका

यण है, उस दिन फिर उत्तर की ओर लौट पड़ता है। और मेष सक्रान्ति के दिन फिर विषुवद्वृत्त पर ( मध्य में ) पहुँच जाता है। यों तुलासे मीनके अन्त तक ६ मास सूर्य दक्षिण गोलमें रहता है। ये दक्षिण गोल और उत्तर गोल दोनों भुजा वा दोनों पार्श्व ( पखवाड़े ) समझना चाहिए, और बीचका विषुवद्वृत्त शिर वा पृष्ठका मेरुदण्ड समझना चाहिए। श्रुतिमें शिरका ही नाम लिखा है, किन्तु वह शिरसे जुड़े हुए मेरुदण्डकों भी सूचित करता है। शिरकी उत्पत्ति तो सब अङ्गों के रससे पृथक् ही होती है यह कहा जाचु का है। यद्यपि दक्षिणगोल व उत्तरगोल विषुवत् के अङ्ग नहीं हैं, विषुवत् तो मध्यका ही नाम है, किन्तु विषुवत् कों मध्य मानकरही ये बनते हैं, और विषुवत् से सदा बद्ध रहते हैं—इसलिए यहाँ उन्हें अङ्ग ही मान लिया गया है। अस्तु, यह भी ध्यान रखना चाहिये कि यद्यपि विषुवद्वृत्त गोल है, तथापि उसका आधा ऊपर का भाग हमारी दृष्टि में आने से दृश्यमण्डल कहा जाता है, और नीचेका भाग पृथ्वी के व्यवधान से हमें नहीं दीखता, अत एव वह अदृश्य मण्डल कहा जाता है। यों विभक्त होने पर दृश्य मण्डल लम्बा दण्डाकार ही रह जाता है। दृश्यमण्डल में सूर्यके रहने परही उसकी किरणें पृथ्वी के हमारे भागपर आती हैं, उनका ही हम पर प्रभाव पड़ता है। इसलिए उससे बननेवाला हमारा

(४) अपूर्णत्वादर्धत्वादेवायमिन्द्र आत्मानमपर्याप्तं मन्यते,

---

संस्कृतव्याख्या

क्रान्तस्य दृश्यभागस्यैव च किरणाः पृथिव्यां पतन्तस्तत्तदुत्पादका इति दण्डाकार एव प्रलम्बो मेरुदण्डोऽस्मदादिशरीरेषूपलभ्यते । तमुभयतश्च सूर्याक्रान्तदक्षिणोत्तरगोलजन्ये दक्षिणोत्तरपार्श्वे । यथा च मासत्रयं दक्षिणस्यां गतेः, मासत्रयं तत आगतेश्च तत्र गोले द्विवृद्रूपता सूर्यसम्बन्धाद् भवति, उत्तरगोलेऽपि चैवमेव द्विवृद्रूपता, तथैव पार्श्वयोरस्थीन्यपि द्विवृद्‌ पारवेवोपलभ्यन्ते । शिरश्च साक्षाद् विषुवज्जन्यं भवतीति संक्षेपेणात्र निदर्शितम् । "प्राणः प्रजानामुदयत्येष सूर्यः" "नूनं जनाः सूर्येण प्रसूताः" इत्याद्या मन्त्रभागा अप्यनुसन्धेयाः । विस्तरस्तु ग्रन्थकृतान्यत्र निरूपित इति तत एवावगन्तव्यः ।

एवं श्रुत्या मानवादिशरीराणामपूर्णता प्रमाणीकृता, युक्त्याप्यपूर्णत्वं प्रतिपादयति—अपूर्णत्वादर्धत्वादेवास्य । अपूर्णस्य पूर्णताप्राप्तीच्छा जायते,

---

भाषाटीका

मेरुदण्ड दण्डाकार-लम्बा ही बनता है । और दक्षिण तथा उत्तर गोल के प्रभाव से मेरुदण्ड के दोनों ओर पार्श्व ( पखवाड़े ) बनजाते हैं । यह भी रहस्य ध्यान देने योग्य है कि तीन मास तक सूर्य उत्तर वा दक्षिण को जाता है, और आगे के तीन मासों में लौटता है, इस गमन और आगमन के कारण एक ही मार्ग की दो आवृत्ति हो जाती हैं । अथवा यों कहिए कि गमन और आगमन में एक ही विन्दु नहीं रहती, दोनों मार्गों में कुछ अन्तर रहता है । इसलिए यह मार्ग किञ्चिद् वक्र होकर दो लड़ा सा हो जाता है । इसी कारण हमारे पार्श्वों की हड्डी ( पसलियाँ ) दोलड़ी मुड़ी हुई होती हैं । इसी प्रकार जैसे दक्षिण और उत्तर गोल बीच के विषुवद्वृत्त से सिले हुए से हैं, उसी प्रकार हमारे दोनों भाग भी मेरुदण्ड से सिले हुए से हैं । मस्तक में तो स्पष्ट ही दो कपाल सिले हुए प्रतीत होते हैं, जिनका वर्णन श्रुतिमें हो चुका है । इस बात को श्रुति के मन्त्रभाग ने भी कई स्थानों में बताया है कि -"सूर्यही सब प्रजाओं का प्राण है" "सब प्राणी सूर्य से ही पैदा होते हैं" इत्यादि । ग्रन्थकारने भी अन्य ग्रन्थों में इस विषय को विस्तार से लिखा है, विषुवद्वृत्त और क्रान्तिवृत्त का शरीर की बनावट से बहुत सम्बन्ध बताया है । यहाँ इस विषयका प्रसङ्गागत इतना ही वर्णन पर्याप्त है ।

( ४ ) इस प्रकार श्रुति के प्रमाण से भी मनुष्यादि सब प्राणियों का आत्मा "अर्द्धेन्द्र" अर्थात् इन्द्र का आधा भाग है, यह प्रमाणित कर आगे इस विषय में

'तस्मादेकाकी न रमते, तद् द्वितीयमिच्छति' । यत्तु मूढतमस्य विज्ञतमस्य वा स्वात्मारामत्वं क्वचिदेकाकिनो दृश्यते, तद् द्वितीयेच्छावैकल्यमात्रम् । तत्रापि मूढतमस्य द्वितीयसंसर्गजनितानन्दसंग्रहोपचाराज्ञानित्वनिबन्धनमकामत्वम्, विज्ञतमस्य तु स्थितप्रज्ञत्वनिबन्ध-

---

संस्कृतव्याख्या

यस्तु स्वत एव पूर्णः, तस्य कुत इच्छा भवेत् ? भवति च प्राणिषु स्वत एव दारपरिग्रहेच्छा, तस्मादपूर्णत्वमनुमीयतामित्यभिप्रायः ।

तदेतच्छ्रुत्याप्युक्तम्–'तस्माद् "एकाकी न रमते, स द्वितीयमैच्छत्" बृह० दा०१ अ० ४ ब्रा० ३ क० ) इति । अयमिन्द्रः—पशुप्राणरूप इन्द्रः । सर्वत्र दारपरिग्रहेच्छा नास्ति, तस्मात्सर्वत्र अपूर्णत्वं न सिद्ध्यतीत्याशङ्क्य निराकरोति—यत्तु मूढतमस्येति—द्वितीयेच्छावैकल्यमात्रमित्यस्यायमभिप्रायो यद् वर्तते तत्रापि निगूढरूपेणेच्छा, न तु उत्कटेति न स्फुटीभवति । उत्कटत्वाभावे हेतुरुच्यते—द्वितीयसंसर्गेण जनितो यः पूर्णतालक्षण आनन्दः, तस्य संग्रहार्थञ्च य उपचारा उपायाः, तयोरपरिज्ञानात् । यो हि यज्जानाति, तदेवेच्छति, 'ज्ञानजन्या भवेदिच्छेति' सिद्धान्तात् । तथा च मूढतमस्तादृशं पूर्णतालक्षणमानन्दं न जानात्येवेति तदिच्छा न स्फुटीभवति । तत्संग्रहोपायानपि च स न जानात्येवेति तदर्थं चेष्टाद्यदर्शनाद् इच्छा न परैरनुमातुं शक्यते । सार्वत्रिकी प्रकृतिसिद्धा इच्छा तु तत्र स्यादेवेति प्राणित्वादेवानुमातव्यम् । अत एव किञ्चिज्ज्ञानोदये मूढतानिवृत्तौ इच्छाप्रादुर्भावः प्रवृत्तिश्च लक्ष्यते एव बहुत्र । स्थितप्रज्ञत्वनिबन्धनम् । स्थितप्रज्ञ एव विज्ञतम उच्यते । तस्य प्रज्ञायां स्थिरत्वादेव चाञ्चल्यं नोदेतीति तत्रापीच्छाऽस्मदादि-

---

भाषाटीका

युक्ति देते हैं कि—अपूर्णताके ( अर्ध रहजाने के ) कारण ही यह प्राणियोंका आत्मा इन्द्र अपने आपको अपर्याप्त ( अपूर्ण ) समझता है, क्योंकि अकेला प्राणी रमण ( विनोद-आनन्द-क्रीडा ) नहीं कर सकता, विनोद के लिए वह दूसरे की इच्छा करता है, यह प्राणिमात्र का नियम है । यद्यपि अत्यन्त विमूढ़ जो कुछ नहीं समझते, अथवा अत्यन्त विज्ञ जो परम ज्ञानी हो चुके हैं, उन्हें आत्माराम कहा जाता है, अर्थात् उनका केवल अपने आप में ही रमण देखा जाता है । वे दूसरे की इच्छा नहीं करते ! किन्तु वह दूसरे की इच्छाकी विकलता मात्र है, अर्थात् उनमें भी इच्छा तो है, किन्तु उत्कट इच्छा नहीं है, इससे दूसरों को उनको इच्छाकी प्रतीति नहीं होती । यदि यह प्रश्न हो कि इच्छा रहती है, तो प्रवृत्ति क्यों नहीं होती ? तो इसका

नमकामत्वं हेतुः । अरतिस्तु विश्वोद्वेगलक्षणा स्वात्मारामेष्वपि नापवार्यते । तस्माज्जीवात्मनो अपूर्णत्वं सिद्धम्

( ५ ) अपि च प्राणिशरीरोपादानभूतानां रेतसामर्द्धमर्द्धं वि-

---

संस्कृतव्याख्या

भिर्नानुमातुं शक्यते । अरतिस्तु विश्वोद्वेगलक्षणा । विश्वस्मिन् सर्वत्र व्याप्तो यो अपूर्णत्वलक्षण उद्वेगः, स एव अरतिः 'न रमते' इति श्रुत्युक्ता । सा निगूढ़ा स्थितप्रज्ञेष्वप्यस्त्येवेति अनुमातव्यम् । सृष्ट्युन्मुखस्य ब्रह्मणोऽपि यदा तादृशी अरतिः श्रुत्या स्फुटमुद्घुष्टा, तदा कैव कथाऽन्येषां स्थितप्रज्ञानाम् ? । अत एव स्थितप्रज्ञानामाप्तानामपि तपस्विप्रवराणां सौभरिप्रभृतीनां कालान्तरे इच्छोद्भवः पुराणेषूपवर्णितः । यैस्तु स्वीयो अपूर्ण आत्मा पूर्णेन परमात्मना सर्वथा योजितः, तेषामपूर्णतैवाभिभूतेति तेषामिच्छाभावो युक्तिसिद्धो नाक्षेपमर्हति । युक्त्यन्तरमाह अपिच प्राणिशरीरोपादान । प्रसुवाते-सन्तानमुत्पादयतः । न हि स्त्री वा पुरुषो वा एकाकी सन्तान-

---

भाषाटीका

कारण यह है कि अत्यन्तमूढ़ को तो दूसरे के सम्पर्क से होनेवाले आनन्द वा उस आनन्दको प्राप्त करनेके साधनोंका ज्ञान ही नहीं होता । इसी लिए उसकी प्रवृत्ति नहीं होती । विना ज्ञानके इच्छा भी उत्कट नहीं होती । यदि अध्ययन वा विज्ञ पुरुषों की संगति से ज्ञान होजाय, तो फिर स्फुट इच्छा और प्रवृत्ति हो ही जाती है ।

और परम विज्ञ पुरुषको सम्पूर्ण साधनों का ज्ञान होते हुए भी अपनी प्रज्ञापर पूर्ण अधिकार रहता है, उसकी प्रज्ञा दृढ़ रहती है । इसलिए मनकी चञ्चलताको बुद्धि दबा लेती है, और क्षुद्र मार्गमें उसकी आसक्ति नहीं होती । इसी लिए वासनारूप इच्छा रहते हुए भी उसकी प्रवृत्ति नहीं होती । किन्तु विश्वमें व्याप्त अपूर्णता रूप उद्वेग वा रमणाभाव रूप अरति तो उस स्थितप्रज्ञमें भी गूढ़ रूपसे रहती ही है । जब श्रुति ने सृष्टिकी इच्छा करनेवाले ब्रह्मके लिए भी "एकाकी न रमते" यह स्पष्ट कहा है, तब अन्य स्थितप्रज्ञोंकी बात ही क्या ? जो तपस्वी अपने आपको स्थितप्रज्ञ मान चुके हैं, ऐसे 'सौभरि' 'विश्वामित्र' आदि में भी रमण की इच्छा समयपर होगई-ऐसे दृष्टान्त पुराणों में बहुधा मिलते हैं । इसलिए सम्पूर्ण जीवात्मा अपूर्ण ही होते हैं, यही सिद्धान्त है । जिनमें सर्वथा इच्छाका अभाव होजाय-उनने अपने अपूर्ण आत्माको पूर्ण परब्रह्मके साथ जोड़कर अपनी अपूर्णता मिटा ली, यह मानना चाहिये ।

( ५ ) पशुओंके आत्माके अर्द्धेन्द्र होने में दूसरी युक्ति यह भी है कि स्त्री वा

भज्य स्त्रीपुरुषौ प्रसुवाते, न त्वेकैक आत्मा कार्त्स्न्येन रेतः प्रत्याधातुमीष्टे । उभाभ्यां चात्मभ्यां प्रसूतयो रेतसोः संसृष्ट्या एक आत्मा निष्पद्यते । तथा च कार्त्स्न्येन रेतोविनियोगसामर्थ्यादर्शनादात्मनोऽर्द्धवीर्यत्वं प्रतिपद्यामहे । अर्द्धवीर्यत्वाच्चार्द्धेन्द्रत्वं ब्रूमः ।

स्त्रीपुंयोगात् पूर्णात्मत्वम्

( ६ ) अत एव च—यत्र पुमान् कृतदारो भवति, अथैष पूर्णः सम्पद्यते । तथा च श्रूयते वाजिश्रुतौ—"अर्द्धमुहैतदात्मनो यन्मिथुनम् । यदा वै सह मिथुनेन, अथ सर्वोऽथ कृत्स्नः" इति ( शत० ८।७।२।३ ) अपि च तत्रैव "अर्द्धो ह वा एष आत्मनो यज्जाया । तस्माद् यावज्जायां न विन्दते, नैव तावत् प्रजायते । असर्वो हि तावद् भवति । अथ यदैव जायां विन्दते, अथ प्रजायते, तर्हि हि सर्वो भवति'( शत ५।२।१।१० ) । अपि च तत्रैव —"तस्मादिदमर्द्धवृगलमिव स्वः—इति ह स्माह याज्ञवल्क्यः ।

---

संस्कृतव्याख्या

मुत्पादयितुं प्रभवति । यदि स पूर्णः स्यात्, तर्हि यज्ञप्रक्रियया एकाक्यपि सन्ततिं जनयेत्, न जनयति, तस्मादपूर्णत्वं तत्रानुमीयत इति भावः । स्त्रीपुंयोगात् पूर्णात्मत्वे श्रुतीः प्रमाणयति "अर्द्धमुहैतदात्मनः" । अत्र मिथुनशब्दः संयोगवाची संयोगाधारभूतां स्त्रियमाह लक्षणया । अर्द्धवृगलमिव स्वः—

---

भाषाटीका

पुरुष कोई भी विना दूसरेकी सहायता के सन्तान उत्पन्न नहीं कर सकता । प्राणियों के शरीरकी उत्पत्ति रेतस् अर्थात् शुक्र और शोणित से होती है । यह रेतस आधा ( शुक्र ) पुरुष के शरीरसे और आधा ( रजस ) स्त्री के शरीरसे-इस प्रकार मिलकर नई सृष्टि करने में समर्थ होता है । स्त्री वा पुरुषका अकेला आत्मा सम्पूर्ण रेतस् को धारण न करने के कारण ही गर्भाधान भी नहीं कर पाता, दोनों आत्माओंके द्वारा प्रसूत हुए रेतस्के मिलने पर ही एक पृथक् आत्मा बनता है । यदि ये स्त्री वा पुरुष पूर्ण होते तो अकेले भी सन्तान उत्पन्न कर सकते । सम्पूर्ण रेतस् का अकेले विनियोग ( आधान ) भी न कर सकनेके कारण इन पशुओंके आत्माको अर्द्धवीर्य ही मानना चाहिये । अर्द्धवीर्य होनेके कारण ही इसे 'अर्द्धेन्द्र' स्पष्ट कह सकते हैं ।

( ६ ) इसी लिए कहाजाता है कि जब पुरुष दारसंग्रह ( विवाह ) कर लेता है, तब वह पूर्ण होजाता है । इसमें अनेक श्रुतियों के प्रमाण हैं । वाजिश्रुति में कहा

तस्मादयमाकाशः स्त्रिया पूर्यत एव ( शत १४।४।२।५ )। तैत्तिरीयका अप्याहुः-"अयज्ञो वा एष योऽपत्नीकः, न प्रजाः प्रजायेरन्।

---

संस्कृतव्याख्या

आवाम् अर्द्धवृगलमिव स्वः इति स्त्रियं प्रति पुरुषस्योक्तिः। अत्र वृगलशब्दो दालीमाह। यथा चणके द्वे दाल्यौ संपृक्ते, विभागे तु एका दाली अर्द्धभूता, तथैव स्त्री पुरुषश्च पृथक् पृथग् अर्द्धदालीरूपौ, संयोगे तु पूर्णचणकवत् पूर्णता। आकाशः-अवकाशः-रिक्तता, स्त्रिया पूर्यते। अयज्ञो वा एषः। यज्ञो हि पूर्णः, स पूर्णे एव समवेयात्। पुरुषस्तु स्त्रियं विना अपूर्णः, नचापूर्णे पूर्णस्य समवायो युज्यते इति पत्नीं विना न यज्ञाधिकारः। अतः सा पत्नी यज्ञस्य धृत्यै-पूर्णस्य यज्ञातिशयस्य धारणाय, अशिथिलम्भावाय—दृढ़त्वेन धारणायेत्यर्थः।

---

भाषाटीका

है कि जिन दो आत्माओंका ( स्त्रीपुरुषोंका ) सम्बन्ध होता है, वे आधे हैं। जब एक अर्द्ध का दूसरे से मिथुन ( सम्बन्ध-संयोग ) हो जाता है, अर्थात् दूसरे मिथुनसे-आधेभागसे-मेल हो जाता है, तब यह पूर्ण हो जाते हैं'। वहां ही और भी कहा है कि 'यह जाया ( स्त्री ) आत्माका आधा भाग है, इसलिए जब तक जायाको प्राप्त नहीं करलेता है, सृष्टि नहीं कर सकता। तब तक यह अपूर्ण रहता है। जब जाया प्राप्त कर लेता है, तब नई सृष्टि-सन्तान पैदा करता है, क्यों कि तब वह पूर्ण हो जाता है'। वहीं और भी इस विषयका विवेचन हुआ है कि-'महर्षि याज्ञवल्क्य कहते हैं कि-हम दोनों ( स्त्री पुरुष ) आधी वृगल अर्थात् दालके समान हैं। एक दालका जो आकाश-अर्थात् खाली भाग है, वह पत्नीके द्वारा पूर्ण होता है। तैत्तिरीय ब्राह्मणमें भी कहा है कि—'जिस पुरुष के पत्नी नहीं है, वह अयज्ञ है (यज्ञका अधिकारी नहीं है)। वह प्रजोत्पत्ति नहीं कर सकता। ( यज्ञसे ही प्रजोत्पत्ति होती है-यह श्रुति स्पष्ट कहती है)। पत्नी ही आत्माका आधा भाग है, उसके मिलने परही यज्ञकी धृति धारणा होती है। यज्ञकी दृढ़ताके लिए पत्नी आवश्यक है।

[ अपत्नीक को यज्ञ में अधिकार इसलिये नहीं होता कि यज्ञ स्वयं पूर्ण होता है, पूर्ण में पूर्णका ही अधिकार हो सकता है, अपूर्ण का नहीं। अर्थात् यज्ञ द्वारा जो दैवात्मा उत्पन्न किया जायगा, वह पूर्ण होगा उसका आधे में समावेश नहीं हो सकता। पत्नी से आधे भाग की पूर्ति होजानेपर हो यज्ञ का अधिकारी होता है। तब पूर्ण यजमान तथा यजमानपत्नी में पूर्ण यज्ञजन्य दैवात्मा ठीक धारण करादिया जाता है। आधे पर यदि सम्पूर्ण का सम्बन्ध हो भी जाय, तो वह सम्बन्ध शिथिल ही होगा, दृढ़ नहीं हो सकता। दृढ संबन्ध के लिये पत्नीसंयोग की आवश्यकता है। ]

अथो अर्द्धो वा एष आत्मनो यत्पत्नी । यज्ञस्य धृत्या अशिथिलम्भावाय" ( तै० ब्रा० ३।।३।३ ) इति ॥

अर्द्धेन्द्रात्मनि मनुशब्दः ।

( ७ ) तत्र योऽर्द्धात्माऽयमिन्द्रः पशुशरीरेऽस्मिन् प्रसन्निधत्ते, तं मनुमाचक्षते ।

"प्रशासितारं सर्वेषामणीयांसमणोरपि ।
रुक्माभं स्वप्नधीगम्यं विद्यात् तं पुरुषं परम् ।
एतमेके वदन्त्यग्निं मनुमन्ये प्रजापतिम् ॥
इन्द्रमेके परे प्राणमपरे ब्रह्म शाश्वतम् (मनुस्मृ० अ० १२।१२२,१२३)

---

संस्कृतव्याख्या

अर्द्धे यदि पूर्णः कथञ्चिद् ध्रियेत, तर्हि स सम्बन्धः शिथिलः स्यात् । पूर्णे तु पूर्णस्य सम्बन्धो दृढो भवतीत्यर्थः । स्पष्टमन्यत् सर्वम् ।

अथास्य पश्वात्मनोऽर्द्धेन्द्रस्य मनुशब्दवाच्यतामुपपादयति –तत्र योऽर्द्धात्मा । तत्र मनुस्मृतिं प्रमाणयति—प्रशासितारम् । सर्वेषां भूतानां प्रशासिता-स्ववशे स्थापयिता । अणोरपि भूताद् अणीयान्—सूक्ष्मतरः ( प्राणस्य भूतापेक्षया सूक्ष्मत्वात ) रुक्माभः—स्वर्णसदृशः—तेजस्वी ( अरूपत्वेऽपि प्रकाशशीलः ) । स्वप्ने—मनस इन्द्रियाणाञ्चोपरमेऽपि कार्यकर्तायमिति स्वप्नधीगम्यः—स्वप्नेऽपि ज्ञानसत्तयाऽनुमेयः—इति प्रथमश्लोकोक्तेन विशेषणचतुष्टयेन मुख्यप्राण उपलक्षितः । तं पुरुषपदवाच्यम्, भूतेभ्यः परञ्च विद्यात् ।

---

भाषाटीका

इन युक्ति और प्रमाणों से स्पष्ट सिद्ध हो जाता है कि पशुपदवाच्य मनुष्य आदि सब शरीरों का आत्मा ( मुख्य प्राण ) अर्द्धेन्द्र अर्थात् अभयरूप इन्द्र का आधा भाग है ।

( ७ ) यहाँ जो अर्धात्मा रूप से इन्द्रप्राण पशु शरीरों में—मनुष्य आदि प्रत्येक जीवधारी के शरीरों में, विराजमान रहता है--इसको मनु कहते हैं । इसमें मनुस्मृति के श्लोक ही प्रमाण हैं । श्लोकों का अर्थ है कि--सम्पूर्ण जगत् का शासन करनेवाला, अणु से भी अणु ( अतिसूक्ष्म ) स्वर्ण के समान कान्तिमान्--प्रकाश

ब्रह्मसूर्यचन्द्रपृथिव्याद्यात्मयोनिभेदादेष मनुरप्यधिशरीरं चतुध

संस्कृतव्याख्या

यद्यपि विशेषणान्येतानि साक्षादात्मन्येव योजयन्ति व्याख्याकृतः । वेदान्तेष्वपि चात्मन एवेदृशं महत्त्वं ख्याप्यते, तथापि साक्षादात्मनीदं सर्वं मुख्यप्राणमेव द्वारीकृत्योपपद्यते, स्वयं निष्क्रियस्यात्मनः प्राणसम्बन्धमन्तरेण प्रशास्तृत्वाद्यनुपपत्तेः । स्वप्नादिकारकत्वस्याप्यसम्भवाच्च । तस्माद्यत्र साक्षादात्मनः प्रकरणे विशेषणान्येवंविधानि श्रूयन्ते, तत्र मुख्यप्राणक्रियां साक्षादात्मन्यारोप्यैवैतानि निर्वाह्यन्ते । वस्तुतस्तु मुख्यप्राणस्यैवेमे धर्माः, स एव च व्यावहारिक आत्मेति तस्यैव प्राणस्य अग्नि-मनु-प्रजापतीन्द्र-प्राणशब्दवाच्यता द्वितीये श्लोके स्पष्टीकृता । न चायं परस्माद् ब्रह्मणोऽत्यन्तं भिन्नः, अद्वैतप्रक्रियायां ब्रह्मभिन्नतायाः कुत्राप्यसम्भवात्, ब्रह्मण्येव सर्वेषां कल्पितत्वात् । सविशेषोपासकानां प्राणाद्येव ब्रह्मदृष्ट्योपास्यं भवतीति अपरे इममेव प्राणं शाश्वतं ब्रह्मेत्याहुरित्यप्युपदिष्टमद्वैतभङ्गवारणाय ।

अथ मनूनां सम्बन्धे संख्याविप्रतिपत्तिं निराकर्तुमाचष्टे—ब्रह्मसूर्यचन्द्रेति—क्वचन मनवश्चत्वारः स्मर्यन्ते, 'महर्षयः सप्त पूर्वे चत्वारो मनवस्तथा' ( गीता अ० १० श्लो० ६ । ) अत्र केचन व्याख्याकृतः सप्त महर्षयः वसिष्ठाद्याः, चत्वारः पूर्वे महर्षयः सनकाद्याः, तथा मनवः' इति व्याचक्षते, तद्रीत्या मनूनां संख्यात्र न निर्दिश्यते । परं 'चत्वारो मनवः' इति व्याचक्षतां मतेन तु चतुःसंख्या निर्दिष्टैव । अथ—

स्वायम्भुवस्यास्य मनोः षड् वंश्या मनवोऽपरे ।
सृष्टवन्तः प्रजाः स्वाः स्वा महात्मानो महौजसः ॥ ६१ ॥
स्वारोचिषश्चोत्तमश्च तामसो रैवतस्तथा ।
चाक्षुषश्च महातेजा विवस्वत्सुत एव च ॥ ६२ ॥ ( मनु० अ० १ )

इति मनुस्मृतौ सप्त मनव उक्ताः ।

एते मनूंस्तु सप्तान्यान् असृजन् भूरितेजसः ( मनु० अ० १ श्लो० ३६ ) इत्यत्र तु स्वायम्भुवादतिरिक्ताः सप्तेति अष्टौ मनव उक्ताः । पुराणेषु च सर्वत्र

भाषाटीका

वाला, स्वप्नावस्था में भी ( मन इन्द्रिय आदि के लीन हो जाने पर भी ) काम करनेवाला, ( प्राण स्वप्न और सुषुप्ति में भी काम करता रहता है ) अत एव स्वप्न में होनेवाले ज्ञान से अनुमान करने योग्य, ( यदि कोई साधन आत्मा के साथ न हो, तो स्वप्नज्ञान बने ही कैसे ? इससे प्राण का अनुमान हो जाता है ) जो प्राणरूप पुरुष है, उसे सब भूतों से परतत्त्व समझो । इसीको कई विद्वान् अग्नि, कई मनु,

सप्तधा चतुर्दशधा वा विवक्षावशाद् भिद्यते ।

---

संस्कृतव्याख्या

चतुर्दश मनव आख्यायन्ते । सेयं संख्याविप्रतिपत्तिर्विवक्षाभेदात्समाधेया । उक्तं हि पूर्वम्-ब्रह्माण्डेऽस्मिन् पृथिवी, चन्द्रः, सूर्यः, परमेष्ठी, स्वयम्भूरिति पञ्च मण्डलानि विद्यन्ते । तत्र सूर्यात्परयोः परमेष्ठिस्वयम्भुवोरेकीकृत्य ब्रह्म-शब्देनाभिधाने चत्वारि मण्डलानि । सर्वेष्वपि च पशुशरीराण्युत्पद्यन्ते, तेषु शरीरेषु चाद्धं प्राणरूपा मनवो भवन्तीति आत्मनाम्-स्वेषाम्-पशुशरीराणाम्, या योनयः-कारणानि-मण्डलानि, तेषां भेदाद् अधिशरीरम्-तत्तत्पशुशरीरेषु मनुरपि चतुर्धा व्यपदिश्यते । स्वयम्भूमण्डलपशुषु स्वायम्भुवः, सूर्यमण्डल-पशुषु वैवस्वत इत्यादि । यदि तु भूर्भुवः स्वरित्यादीन् सप्त लोकानेव संख्याय सर्वत्रापि पशवः, अन्तरिक्षेष्वपि जीवधारिणां सत्तायाः पुराणादिषु श्रवणाद् इति सप्तविधानि पशुशरीराणि विवक्ष्यन्ते, तदा तदधिष्ठातारः पशुप्राणा अपि सप्तेति सप्त मनवः ।

अथ नीचैरुक्तानाम् अतलवितलादीनां पृथिवीपुटानामपि गणने चतुर्दश भुवनानि प्रसिद्धानि । तत्र सर्वत्रैव पशवः पशुप्राणाश्चेति गणनायां चतुर्दश मनवः सम्पद्यन्ते । यदि तु उच्चैः सप्त लोकान् गणयित्वा पृथ्वीपुटानि सप्त पुटत्वेनैकीकृत्य गण्यन्ते, तर्हि अष्टौ लोका इत्यष्टौ मनवः । सोऽयं संक्षेपविस्त-राभ्यां वक्तुर्विवक्षाभेदो न वस्तुभेद इति सर्वाऽपि संख्या विवक्षाभेदेनोप-पद्यत एव ।

मैत्रिश्रुतौ केवलं सूर्यादेव मनोरुत्पत्तिराम्नायते, तत्कथमत्र—सर्वेषु लोकेषु सा व्याख्यायते, इत्याशङ्क्य-श्रुत्या वैवस्वतो मनुरुक्तः, न तु स्वायम्भुवाद्या प्रतिषिद्धाः, तस्माच्छ्रुतौ वैवस्वतमनुनिरूपणमन्येषामप्युपलक्षणं मन्तव्यमिति

---

भाषाटीका

कई प्रजापति, कोई इन्द्र वा प्राण कहते हैं । [ अभय प्राण के ये सब नाम पूर्वप्रकरणों में बताये जा चुके हैं । यहाँ मनु शब्द ही नया है । इससेसिद्ध हो जाता है कि उसी अभय प्राण को मनु भी कहते हैं । ]

मनु कहीं चार, कहीं सात, कहीं चौदह कहे गये हैं । 'महर्षयः सप्त पूर्वे चत्वारो मनवस्तथा'..................इस गीता के श्लोक में ( कई व्याख्याकारों के मत से ) चार मनु का वर्णन है । मनुस्मृति में स्वायम्भुव आदि सात मनुओं का वर्णन है और पुराणों में चौदह मनु कहे गये हैं । इसका कारण यह है कि ब्रह्मा ( स्वयम्भूमण्डल और परमेष्ठिमण्डल ) सूर्य, चन्द्रमा और पृथिवी ये चार प्रधान

(८) यद्यपि सूर्यरसादेवैतन्मनोः सृष्टिर्मैत्रिश्रुतौ श्रूयते "स वाव विवस्वानादित्यो यस्य मनुश्च वैवस्वतो यमश्च । मनुरेवास्मिन् लोके यमोऽमुष्मिन्निति ॥" ( १।६।१२ ) सूर्यस्यापि ज्योतिर्गौरायुरिति त्रिरसस्यायं मनुरायुषः सम्पद्यते-"मनुः सर्वः । आयुर्वै मनुः" इति कौषीतकिश्रुतेः । ( २६।१७। ) तथाप्येषा श्रुतिर्वैवस्वतं मनुमाचष्टे, न स्वायम्भुवादीन् प्रत्याचष्टे । तेषामपि स्वस्वप्रभवादुत्पत्तेः समानन्यायादनिवार्यत्वात् । सर्वोऽप्ययमर्द्धे-

---

संक्षिप्तव्याख्या

समाहितम्—यद्यपि सूर्यरसादेवेत्यादिना । यस्य मनुश्च वैवस्वतश्चेति अत्र पुत्रावित्यध्याहार्यम् । कौषीतकिश्रुतौ तु तत्रापि विशेष उक्तः—सूर्यमण्डलस्य त्रयो रसा उत्पादकाः-ज्योतिः, गौः, आयुः इति । ये यस्य मण्डलस्योत्पादका रसाः ( तत्त्वानि ), त एव तत्र मण्डले अमृतरूपेण निविशन्ते, त एव च ततो यज्ञप्रक्रियया निःसरन्ति । त इम उत्पादकत्वाद् धातवः, ततो निष्क-

---

भाषाटीका

मण्डल हमारे ब्रह्माण्ड में हैं । [ इनका वर्णन पहिले हो चुका है । यद्यपि पूर्व पाँच मण्डलों का निरूपण हुआ है, किन्तु सूर्य से ऊपर के परमेष्ठी और स्वायम्भुव मंडल यदि एक ही 'ब्रह्मा' शब्द से कह लिये जाँय, तो चार ही मण्डल रह जाते हैं । ] इन सबमें जो पशु उत्पन्न होते हैं--उनके शरीर में रहनेवाले प्राण का नाम 'मनु' है । इस प्रकार चार मण्डलों की भिन्नता के कारण चार मनु हुए । यदि यह विचार किया जाय कि भूः, भुवः आदि सात लोक हैं, सबमें ही पशु होते हैं । अन्तरिक्ष भी पशुओं से शून्य नहीं, बहुत से जीव अन्तरिक्ष में भी रहते हैं, उनके प्राण भी मनु हैं, सब सात लोकों के विभाग से मनु सात हो जाँयगे । और अतल वितल आदि सात पृथिवीपुटरूप नीचे के लोकों को भी जोड़कर लोक चौदह ( चतुर्दशभुवन ) माने जाँय, और सबमें ही पशु और पशुप्राण रूप मनुष्यों का सङ्कलन किया जाय, तो मनु चौदह कहलावेंगे । यों वक्ताकी इच्छा के अनुसार संक्षेप और विस्तार होता है । अत एव मनुओं की संख्याका भेद भी उपपन्न हो जाता है ।

[८] यद्यपि मैत्रिश्रुति में सूर्य के रससे ही इस मनुकी उत्पत्ति बताई गई है, श्रुति का अर्थ है कि 'यह विवस्वान् आदित्य ( सूर्य ) ही है, जिसके कि वैवस्वत मनु और यम ये दोनों पुत्र हैं । मनु इस लोकका शासन करता है और यम परलोक का ।' इससे मनु सूर्य का पुत्र ही सिद्ध होता है । सूर्य के भी ज्योति, गौ और आयु

न्द्रः । यस्तु "मनुः सर्वः"-इति कौषीतकिश्रुतौ सर्वशब्दः श्रूयते,

### संस्कृतव्याख्या

मण्डलाच्च—मनोता इति परिभाष्यन्त इति व्याख्यातं प्रथमे प्रकरणे । तत्र त्रिषु रसेषु आयुष एव मनोरुत्पत्तिं कौषीतकिराहेति पूर्वपक्षे । समाधानन्तूक्तमेव । प्रसिद्ध्यन्ति च पुराणेषु स्वायम्भुवाद्या अपि मनव इति कथं प्रत्याख्यायेरन् । न च श्रुतिविरोधः, श्रुत्या प्रतिषिद्धं विरुद्धं स्यात्, न त्वनुक्तमपीत्यभिप्रायः ।

### भाषाटीका

ये तीन रस कारण हैं । किं वा यों कहो कि उक्त तीन रस सूर्यमण्डल से निकलते हैं; उनमें से आयु नाम के रससे ही मनुकी उत्पत्ति श्रुति बताती है । कौषीतकि ब्राह्मण में कहा गया है कि मनु सर्वरूप है' । 'वह मनु आयुरूप ही समझना' । [जिन रसोंसे (तत्त्वों से) जो मण्डल बनता है, वे उस मण्डलके धातु अथवा मनोता कहे जाते हैं। जिस मण्डल में जो रस वा तत्त्व होता है, वह उससे निकलता है । उस मण्डल को बनाने के कारण वह उस मण्डल का धातु और उससे निकलने के कारण' मनोता' कहा जाता है । सूर्य, चन्द्र, पृथिवी आदि पाँच मण्डलोंके तीन तीन धातु वा मनोता होते हैं । जिनका विस्तृत वर्णन यथावसर होगा । इनमें सूर्यमण्डल के धातु वा मनोता ज्योति, गौ और आयु हैं । इनमें आयु ही मनु है, ऐसा कौषीतकि श्रुति में कहा है ।] तब सूर्यमण्डल के एक रससे ( आयुसे ) उत्पन्न मनुकों सब लोकों में अनेकधा व्याप्त कैसे बताया जाता है ? इस प्रश्न का उत्तर देते हैं कि मैत्रायणी श्रुति में विवस्वान् से मनुकी उत्पत्ति बताई गई है, किन्तु अन्यत्र मनु नहीं होता-यह तो नहीं कहा । अतः अन्य स्वयम्भू आदि मण्डलों में भी जो पशु अपने कारण से उत्पन्न होते हैं उनमें भी तुल्य न्यायसे पशुप्राणरूप मनु मानना ही पड़ेगा । अत एव पुराणों में न केवल वैवस्वत ही मनु कहा है, किन्तु स्वायम्भुव आदि मनु भी बताए गएहैं । यहाँ श्रुतिविरोध नहीं है । यदि श्रुति स्वायम्भुव आदिका निषेध करती, तो विरोध होता । वहाँ संक्षेप से केवल एक मनु कह दिया, उसे उपलक्षण मानकर अन्यत्र युक्तिसिद्ध अनेक मनु बता दिए गए—इसमें कोई विरोध नहीं। संक्षेप और विस्तार में विरोध नहीं माना जाता ।

ये सब मनु अर्द्धेन्द्र हैं । अर्थात् मण्डलों में रहनेवाले इन्द्रभागों के एक ओर के भाग हैं । यहाँ पुनः प्रश्न करते हैं कि कौषीतकि श्रुति में तो 'मनुः सर्वः' कहकर मनु की सर्वरूपता स्पष्ट की है, तुम उसे अर्द्धरूप कैसे कहते हो ? इसका उत्तर देते हैंकि 'मनुः सर्वः' इस श्रुति का अभिप्राय यह है कि संसार में जितने पदार्थ हैं, उन सब में मनु रहता है । यह अर्थ नहीं है कि मनु सर्व अर्थात् पूर्ण रसरूप होता है।

स विश्वगतार्थानां साकल्यापेक्षो न तु प्रभवरसकात्स्न्यार्थः ।

मनोर्वैराजपुरुषत्वम् ।

(९) अथवा यथा पूर्णोऽयं सूर्यस्य चन्द्रस्य पृथिव्याश्चात्मा विराजमनुसंसृजति, विराजा नित्यमनुषजते । एवमयमर्द्धेन्द्र आत्माऽपि विराजं जनयति । विराजश्चाभ्युत्थितादमृतरसादुत्पन्नो वैराजः प्राणो 'मनुः' इत्युच्यते ।

---

संस्कृतव्याख्या

विश्वगतार्थानां साकल्यापेक्षः । विश्वस्मिन्नन्तर्गता ये पदार्थाः—पशुभूताः, तत्र सर्वत्रैव मनुः-तद्विधारकोऽर्द्धेन्द्ररूपः प्राणस्तिष्ठतीति श्रुतेरभिप्रायः । न तु सर्वेन्द्ररूपता मनोर्मन्तव्या, अर्द्धेन्द्ररूपतायाः प्राग् विस्तरेण निरूपितत्वात् ।

अथ प्रकारान्तरेण मनुशब्दार्थं व्याचष्टे—अथवा यथा पूर्णोऽयम् । पृथिव्यादीनि मण्डलानि पृथक् पृथगुत्पन्नान्यपि न जगच्चक्रं परिचालयितुं प्रभवन्तीति परस्परं संसृज्य समष्टिरूपेण विराजमुत्पादयन्तीत्येतन्निरूपितं पुराणादिषु । तत्र मण्डलानि जडीभूतानि न परस्परं सम्मिलितुमर्हन्तीति एषामात्मा मुख्यः प्राण एव परस्परं संसृजति, तत्संसर्गादेव पिण्डानामपि

---

भाषाटीका

उत्पादक का संपूर्ण रस पशु में नहीं आसकता, यह युक्तिसे सिद्ध करचुके हैं । और श्रुतियों द्वारा भी पुरुष और स्त्री की अर्द्धप्राण-रूपता बता चुके हैं । अतः उनके अनुकूलही कौषीतकि श्रुतिका भी अर्थ करना चाहिए, विरुद्ध नहीं ।

(९) [ अब मनु शब्द का अर्थ प्रकारान्तर से बताते हुए मनु वैराजपुरुष है-यह प्रतिपादन करते हैं । ] दूसरा पक्ष यह है कि पहले सूर्य, चन्द्र, पृथिवी आदि पूर्ण मण्डलोंका वर्णन किया गया है, उनके आत्मा रूप प्राण जिस प्रकार विराट् को बनाते हैं, और उस विराट के साथ सदा संबद्ध रहते हैं, उसी प्रकार से यह पूर्वकथित पशुओं का 'अर्द्धेन्द्र आत्मा' भी विराट्को उत्पन्न करता है । [ श्रुति-पुराणादि में सर्वत्र बताया गया है कि पृथिवी, सूर्य आदि मण्डल पृथक् पृथक् परस्पर असम्बद्ध रहते हुए जगच्चक्रको नहीं चला सकते, इसलिये सब मिलकर परस्पर संबन्ध से एक विराट् पुरुष के रूप में परिणत होते हैं । अत एव एक शरीर रूप में विराट् पुरुष का वर्णन श्रुतियों तथा पुराणों में मिलता है । यहाँ यह समझ रखिये कि जडभूत मण्डल एक दूसरे से मिल नहीं सकते, इनके प्राण ही परस्पर सम्बद्ध होते हैं, इसीसे इनका भी

"द्विधा कृत्वात्मनो देहमर्द्धेन पुरुषोऽभवत् ।
अर्द्धेन नारी तस्यां स विराजमसृजत्प्रभुः ॥
तपस्तप्त्वाऽसृजद् यं तु स स्वयं पुरुषो विराट् ।
तं मां वित्तास्य सर्वस्य स्रष्टारं द्विजसत्तमाः ।"

( मनु० अ०-१-३२,३३, ) इत्यादिसरणात् ।

तस्यामित्युपलक्षणं पुमर्धखण्डस्यापि । पूर्णात्प्रजापतेरिव अपूर्णादस्मात् प्रजापतेरप्यविशेषात् विराडुत्पद्यते—इति बोध्यम् ।

---

संस्कृतव्याख्या

परस्परं संबन्धो भासते । संसृज्य विराजं सृष्ट्वा च तथा विराजा नित्यमनुषज्जते—तदनुगत एव सर्वेषां पिण्डानां प्राणो भवति, व्यष्टेः समष्ट्यनुगामितायाः सर्वत्रोद्घोषणात् । यथा च पूर्णैः पृथिव्यादिपिण्डप्राणैः विराडुत्पादिता, तथार्द्धेन्द्ररूपाः पशुप्राणा अपि सर्वे सम्भूय समष्टिरूपां विराजं जनयन्ति । तस्याश्च समष्टिरूपाया विराजो मनुः प्राण उत्पद्यते, अत एव मनुर्वैराजः पुरुष उच्यते । अत्रार्थे मनुस्मृतिं प्रमाणयति—द्विधा कृत्वात्मनो । प्रक्रान्तः पूर्णः प्रजापतिः, आत्मनो देहं विभज्य स्त्री-पुरुषेत्युभयरूपतां गतः । तस्यां च स्त्रियां विराजमुदपादयत् । विराट्पुरुषश्च तपस्तप्त्वा मनुपुरुषमुदपादयदिति स्वयं मनुना 'यमुदपादयत्, सोऽहम्' इत्युक्तम् । अत्रार्द्धभूतप्राणानामपि विराडुत्पादकत्वम्, विराजश्च मनुजनकत्वं स्पष्टमेवोक्तम् । मनोरेव

---

भाषाटीका

संबन्ध प्रतीत होता है । इसलिये प्राण ही विराट के उत्पादक कहे गये । इसी प्रकार सब पशुओं के आत्मभूत अर्द्धेन्द्र प्राण भी परस्पर संबद्ध होकर एक विराट् बनाते हैं ] इस अर्द्धेन्द्र आत्मा के विराट् से निकलते हुए प्राणरूप अमृत रस से जो प्राण उत्पन्न होता है, वह विराट् से उत्पन्न होने के कारण "वैराज पुरुष" वा 'मनु' कहलाता है । [ स्मृति ग्रन्थों में इस वैराज का पुरुष रूप में वर्णन करके 'मनु' शब्द से व्यवहार किया गया है । अतः मनु 'वैराजपुरुष' कहलाता है जैसा कि मनुस्मृति में ही कहा गया है । ] 'पूर्णेन्द्र रूप प्रजापति ने अपने देह के दो भाग किये । वह प्रजापति आत्मा अपने एक आधे भाग से पुरुष हो गया, और दूसरे आधे भाग से स्त्री बन गया । इस इन्द्र आत्मा ने ही इन दोनों 'अर्द्धेन्द्र' भागों से 'विराट पुरुष को उत्पन्न किया । इस विराट् पुरुष ने अपनी तपश्चर्या के द्वारा जिसको उत्पन्न किया, वह सब सृष्टि का उत्पादक प्राण 'मनु' मैं हूँ, ऐसा हे द्विजश्रेष्ठ ऋषियो !

वैराजात् मनोः पुरुषाद् ऋषय उत्तिष्ठन्ते-भृग्वङ्गिरोऽत्रिवसिष्ठा-दयः । मनोरेव च वेदा उत्तिष्ठन्ते । "मनोर्ऋचो भवन्ति" ( मै० २।१।५ ) इति मैत्रिश्रुताबृक्पदस्य सर्वेतरवेदोपलक्षकत्वात् । त इमे भृग्वाद्या ऋषय ऋगाद्या वेदाश्च इन्द्रादुत्पन्ना अमृताः प्राणा मर्त्यरसोत्थितेषु शिरस्येष्वमृतप्राणेषु संसृज्यन्ते ।

---

संस्कृतव्याख्या

च वेदाः ( वैज्ञानिका वेदाः ) समुत्पद्यन्त इति मैत्रिश्रुतावुक्तम् । एवमिन्द्राद् नभ्यप्राणादेव ऋषयो वेदाश्चोत्पद्यन्ते, एते चामृतप्राणाः । ननु पूर्वममृतप्राणाना-मुत्पत्तिः अन्यथा व्याख्याता-चित्यादग्नेश्चितेनिधेयोऽग्निः शिरोरूपः आवि-र्भवति, स एवामृतप्राण इति । सत्यम्, तेऽपि शिरःस्था अमृतप्राणाः, इमे ऋष्याद्या अप्यमृतप्राणाः । उभयोश्च प्राणयोर्देहे भवति परस्परं संसर्ग इति स्पष्टीकृतं मूले ।

---

भाषाटीका

तुम समझो' । यह मनुस्मृति के श्लोकों का अर्थ है । इन स्मृतिग्रन्थों के प्रमाणों से मनु की उत्पत्ति अर्धेन्द्र विराट् से स्पष्ट है । उपर्युक्त मनुस्मृति के श्लोकों में यद्यपि स्त्रीरूप प्राण में विराट् उत्पन्न किया, ऐसा ही अर्थ निकलता है, किन्तु उसे पुरुषरूप अर्धेन्द्र का भी बोधक समझना चाहिये । अर्थात् पूर्ण प्रजापति-पूर्णेन्द्र आत्मा-से जिस प्रकार विराट की उत्पत्ति होती है, उसी प्रकार इस अर्ध प्रजापति अर्धेन्द्र आत्मा से भी ( स्त्री और पुरुष दोनों से ) विराट की उत्पत्ति होती है.-यह समझना चाहिए। वैराज पुरुष 'मनु' से भृगु अङ्गिरा, अत्रि, वसिष्ठ आदि ऋषि प्राण उत्पन्न होते हैं, और इसी मनु से वेद [ वैज्ञानिक वेद ] उत्थित होते हैं ( निकलते हैं ) । मैत्रायणी शाखाकी श्रुति में जो 'मनुसे ऋचाएँ उत्पन्न होती हैं' यह कहा गया है, वहाँ ऋक् पद समस्त वेदों का यजुः, साम एवं अथर्व का-उप-लक्षक-सङ्केत करनेवाला है । ( वैज्ञानिक वेदोंका निरूपण प्रथम प्रकरण में देखिए ) ये इन्द्रसे उत्पन्न भृगु आदि ऋषि, तथा ऋक आदि वेद अमृत प्राण हैं । पूर्व भी अमृत प्राण का वर्णन कर आए हैं-कि मर्त्य ( पिण्ड ) के रससे उठे हुए प्रत्येक पदार्थ के शिर ( श्रीभाग ) में रहनेवाले अमृतप्राण कहलाते हैं । इन दोनों अमृतप्राणों का (श्रीरूप प्राण और ऋषि रूप प्राणों का ) परस्परसंबन्ध होता है, अर्थात् ये इन्द्रसे उत्पन्न ऋषि आदि अमृतप्राण उन शिरःस्थित प्राणों से मिल जाते हैं ।

# विराट् ।

## (१) ( अमृतमर्त्यपशूनां विराट्त्वम् । )

**अमृताग्निः, मर्त्याग्निः, पाशुकाग्निश्चेत्येतदग्निविशेषत्रितयं संहत्य विराडित्युच्यते । स त्रिपदाया विराजः प्रथमः पादः**

---

संस्कृतव्याख्या

अथेदानीं कोऽयं मनोरुत्पादको विराट् पुरुष इति विस्तरेण निरूप्यते-'विराट्' इति शीर्षकस्याधस्तात् । वेदान्तस्य हि पञ्चदश्यादिग्रन्थेषु 'मायाशबलितस्य ब्रह्मणः शरीरत्रयपरिग्रहे व्यष्टि-समष्टिभेदेन विभिन्नाः संज्ञा जायन्ते' इति निरूपितम् । तत्र मायायाः कारणशरीररूपायाः परिग्रहे तदभिमानि चैतन्यं व्यष्टिर्जीवः प्राज्ञ, इति, समष्टिरीश्वरश्च सर्वज्ञ इति व्यपदिश्यते । सूक्ष्मजगतः सूक्ष्मशरीरत्वेन परिग्रहे व्यष्टिः 'तैजस'इति, समष्टिस्तु हिरण्यगर्भ इति । तदनु स्थूलजगतः स्थूलशरीरत्वेन परिग्रहे व्यष्टिः विश्व इति, समष्टिस्तु 'विराट्' इति व्यवह्रियते । तद्रीत्या स्थूलाभिमानिनश्चैतन्यस्य विराडिति संज्ञा । पुराणेष्वपि सर्वं जगत् शरीररूपतया व्याख्याय तस्यैव विराट्संज्ञा तत्र तत्राभिहिता । शरीर-शरीरिणोः सर्वत्र अभेदेनैव भवति व्यवहार इति अभिमानि चैतन्यम् , तच्छरीरभूतं स्थूलंजगच्च विराट्पदेन व्यवहरन्त्यभियुक्ताः । ब्राह्मणश्रुतिषु तु विभिन्नानि वाक्यानि विराजो निरूपणे श्रूयन्त इति तेषां व्यवस्थार्थमयमुपक्रमः ।

**अमृताग्निः मर्त्याग्निः** । व्याख्यातं विस्तरेणेदमग्नित्रितयम् । अस्यैव च परिणतिः स्थूलपिण्डा लोका इत्यपि निरूपितम् । तदेतत्सर्वम्—लोकाश्च तत्प्राणभूता अग्नयश्च—संहत्य 'विराट्'पदेनोच्यन्ते । तस्याश्च विराजः त्रयः पादाः, पृथिव्याद्यास्त्रयो लोका इति सिद्धान्तेनोपक्रमः । ततश्च तदेकदेशस्य

---

भाषाटीका

( १ ) विराट् से यहाँ मनु की उत्पत्ति बताई गई है, इस विराट् शब्द का क्या अर्थ है, इसका वर्णन यहाँ से आरम्भ करते हैं । यह स्मरण रखना चाहिये कि वेदान्त के ग्रन्थों में स्थूल जगत् के अभिमानी चैतन्यकों ( ब्रह्मकों ) विराट् कहा जाता है । और पुराणों में भी स्थूल जगत् के रूप का ही वर्णन विराट् कहकर अनेक स्थानों में किया गया है । किन्तु ब्राह्मण भाग में अनेक श्रुतियों में भिन्न भिन्न तत्वों को विराट् बताया है । उन सब श्रुतियों का समन्वय इस प्रकरण में दिखाया जायगा । ]

पूर्व में अमृताग्नि ( चिते निधेय श्री ) मर्त्याग्नि ( चित्यपिण्डा ) और पाशुकाग्नि

पृथिवी नाम । एवं द्वितीयः पादोऽन्तरिक्षम् । तृतीयः पादो द्यौः । प्रतिपादममृतञ्च मर्त्यञ्च तदुभययोगरूपः पशुश्चेति त्रितयं प्रतिसंहितं द्रष्टव्यम् । "पशवो वै विराट्" ( मै० १।६।६ ) इति श्रुतिस्तु 'समुदाये दृष्टाः शब्दाः अवयवेऽपि वर्तन्ते' इति न्यायादुपपाद्या । चित्यचितेनिधेययोर्मर्त्यामृतयोरन्नप्राणयोरपि विराट्त्वाभ्युपगमात् । तथाहि—"अन्नं विराट्, अन्नाद्यं श्रियः ।" ( कौषी०-

---

संस्कृतव्याख्या

विराट्त्वं यच्छ्रुतिषु तत्र तत्र श्रूयते तत् समुदायवाचकानां शब्दानाम् अवयववाचकत्वमप्याश्रित्य समाधेयम् । अन्यत्रान्येषामपि विराट्त्वेनोल्लेखदर्शनादिति स्पष्टमेव मूले । "अन्नाद्यं श्रियः" इति कौषीतकिश्रुत्या 'अन्नं विराट्' 'श्रीर्विराट्' इत्युक्तेर्विरोधः स्वयमेव परिहृतः—अन्नाद्यमेव श्रीरित्युच्यते इति श्राघवन्त्या । अन्नस्य विराट्त्वाभ्युपगमे न पूर्वोक्तं समष्टेः प्राणानां वा विराट्-

---

भाषाटीका

( मण्डल से उत्पन्न पदार्थों के प्राण ) इन सब का वर्णन स्पष्ट रूप से कर दिया गया है । ये अमृताग्नि मर्त्याग्नि तथा पाशुकाग्नि तीनों मिलकर 'विराट्' कहे जाते हैं । [ पूर्व में वर्णित हो चुका है कि प्राण रूप ये अग्नि ही पृथिवी आदि पिंडों को बनाते हैं, और उनसे निकलकर व्याप्त होते रहते हैं । इस कारण उन पिण्डों को भी विराट के स्वरूप के अन्तगत ही समझना । यही श्रुति तथा पुराणादि का सिद्धान्त है । ] इन तीनों अग्नियों के सङ्घटित रूप विराट् के तीन पाद ( भाग ) हैं । उनमें पृथिवी नामक पहला पाद है । दूसरा पाद अन्तरिक्ष तथा तीसरा पाद 'द्यु' नामक है । इन तीनों पादों में प्रत्येक में अमृत-मर्त्य, तथा इन अमृत मर्त्य दोनों के सम्मिलित रूप से उत्पन्न 'पशु' इन तीनों तत्त्वों का योग रहता है ।

यहाँ पर प्रश्न होता है कि 'पशु विराट् है' इस मैत्रायणी श्रुति में केवल पशु को ही विराट कहा गया है । फिर यहाँ अमृत-मर्त्य-पशु इन तीनों को विराट् कैसे बताया जा रहा है ? इसका समाधान है कि जिस शब्द का समुदाय में प्रयोग प्रसिद्ध होता है उसका उसके एक अवयव में भी प्रयोग हो जाया करता है, यह लोकप्रसिद्ध न्याय है । ( महाभाष्यकारादि ने ऐसा ही माना है ) इस न्याय के अनुसार ही मैत्रिश्रुति ने तीनों में प्रसिद्ध 'विराट्' शब्द का केवल पशु के लिए भी प्रयोग कर दिया है । इससे अन्य दोनों को विराट् कहने में कोई बाधा नहीं है । क्योंकि चित्य और चितेनिधेय जो मर्त्य और अमृत वा अन्न और प्राण रूप से प्रसिद्ध हैं, उन्हें भी

१७।३ ) इत्यादिश्रुतेरिन्द्रस्य भोगोपकरणसाधकोऽन्नकोशस्तावद् विराडुच्यते । एवैवान्नमाहृत्याहृत्य स्वान्तश्चरायेन्द्रायोपनयतीति अन्नं विराडुच्यते ।

(२) ननु ताण्ड्यश्रुतौ "एतद् वै विराजो रूपं यद् गौः ।"

---

संस्कृतव्याख्या

पदवाच्यत्वं विरुध्यत इति प्रतिपादयति—एवैवान्नमाहृत्य । स्थूलाः पिण्डा एवान्नपदेनोच्यन्ते, त एव भवन्ति सूक्ष्माणां प्राणादीनामन्नानि । स्थूलमेव यज्ञप्रक्रियया सूक्ष्मरूपेण परिणम्य प्राणादीनाप्याययति, तस्मात्तदन्नमुच्यते । इन्द्रस्य, मुख्यस्य-मध्यस्थ-प्राणस्य, अयमेवान्नकोशः—स्थूलं जगत् भोगोपकरणसाधकः । तत्र विराट्पदवाच्याः प्राणा अन्नकोशभूतात् स्थूलाज्जगतः अन्नमाहृत्य मुख्यप्राणायेन्द्राय समर्पयन्तीति प्राणैः सह नित्यसंबद्धतया अन्नकोशः, तत आनीतं व्यष्टिरूपमन्नमपि च विराट्पदं लभते विराडेव इन्द्रादि, प्राणेभ्योऽत्रान्नमाहरति प्रापयति, तस्मादन्नं विराडुच्यते इति भावः ।

ताण्ड्यश्रुतौ गोशब्दस्य रश्मिवाचकत्वमभिमत्य विरोधं शङ्कते—ननु ताण्ड्यश्रुतौ । गोशब्दस्य न सर्वत्र रश्मिवाचकत्वम्, बह्वीनां श्रुतीनामनन्वयापत्तेः । तस्मात् वाजिश्रुतिम्—शतपथब्राह्मणमनुसृत्य गोपदेनापि ताण्ड्यश्रुतावन्नमेव ग्राह्यमिति न कोपि विरोध इत्याशयः । गोशब्दस्य

---

भाषाटीका

अन्य श्रुतियों में विराट् कहा गया है। जैसा कि कौषीतकिश्रुति कहती है कि "अन्न ( मर्त्य ) विराट् है । श्री ( अमृताग्नि ) विराट् है। अन्नादि ही श्री कहलाते हैं,"इत्यादि। इन सब श्रुतियों से यह सिद्ध होता है कि इन्द्र के भोग के लिए जो उपकरण आवश्यक हैं, उनका साधक जो अन्नकोश है, वह विराट् कहलाता है। यही ( प्राणरूप ) विराट् बाहर से अन्न ला लाकर ( संग्रह करके ) अपने मध्यवर्ती इन्द्र को देती है। इस संग्रह और देने के कार्य में साक्षात् सम्बद्ध होने के कारण अन्न को भी 'विराट्' कहते हैं। [ तात्पर्य यह है कि प्राण विराट् हैं वे अन्न को लाते हैं इसलिये अन्न भी विराट् हुआ ] यों सूक्ष्मगर्भित स्थूल अवस्थापर 'विराट्' शब्द चला गया ]

( २ ) अब यहाँ पुनः दूसरी शंका उपस्थित की जाती है—'जो गौ है वह विराट् का रूप है।' यह ताण्ड्य ( सामवेद की ) श्रुति है। गोशब्द रश्मि अर्थात् किरणों

इति गोशब्देनोपात्तस्य रश्मेर्विराट्त्वमुच्यते, नान्नस्येति चेन्न । "विरश्मिभिः ससृजे सूर्यो गाः ।"( २५।३ )इति कौषीतकिश्रुतौ मन्त्रश्रुत्या रश्मिभिन्नस्यार्थस्य गोत्वप्रतिपत्तेः । तथा चेह "यज्ञो ह्येवेयम्, नो ऋते गोर्यज्ञस्तायते" "अन्नं ह्येवेयम्, यद्धि किञ्चान्नं गौरेव तदिति" ( २।२।२ ) इति वाजिश्रुतेरन्नमेव गोशब्देन प्रतिपद्यामहे ।

( ३ ) अथवा पञ्चतयी गोशब्दप्रवृत्तिः—"गौर्वै वाक् । गौर्विराट् । गौः खल्वेव गौः । गौरिडा । गौरिदं सर्वम्" । ( मै० सं० खिलकाण्डे गोनामके २ प्र० ) इति मैत्रायणिश्रुतेः । तत्र चतुर्थी गौः पार्थिवं तेजः ।

---

संस्कृतव्याख्या

पञ्चार्थान् मैत्रेयीसंहिता-खिलकाण्डनिदर्शितानाह—गौर्वै वाक् । गौः खल्वेव गौः—गोनाम्ना प्रसिद्धा धेनुरपि गोशब्दवाच्येत्यर्थः । अस्या मैत्रेयश्रुतेस्तात्पर्यं स्फुटयति—तत्र चतुर्थी गौः । 'पार्थिवं तेज' इडापदेनोक्तं श्रुतौ । सैव चतुर्थी गौरर्थवद्वता । 'पार्थिवं तेज' इति स्वोक्तेरभिप्रायं

---

भाषाटीका

का वाचक प्रसिद्ध है । इससे सिद्ध हुआ कि यहाँ किरणों को विराट कहा गया है । अन्न को विराट् नहीं बताया गया । अतः अन्न को विराट कहना उचित नहीं । इसका उत्तर देते हैं कि गोशब्द सर्वत्र रश्मिका ही वाचक नहीं है। कौषितकि ब्राह्मण में एक मन्त्र खण्ड उद्धृत है, उसका अर्थ है कि सूर्य रश्मियों के साथ गौओं को मिलाता है । इस श्रुति से रश्मि से भिन्न गोपदार्थ का ज्ञान होता है । यदि रश्मि ही गो होती, तो रश्मियों से गौओं का मिलाना कैसे कहा जाता ? अपने से आप कैसे मिलाया जाय । अतः यहाँ ( ताण्ड्यश्रुति में ) गोशब्द का अर्थ अन्न ही समझना चाहिये । क्योंकि "गौ यज्ञरूप है, विना गौ के यज्ञ सम्पादित नहीं किया जा सकता । और यह गौ अन्न ही है । "जो कुछ अन्न है वह सब गौ ही है" इस वाजसनेय श्रुति में गोशब्द का अर्थ अन्न स्पष्ट बताया गया है ।

( ३ ) अथवा यों समझिये कि गो शब्द का प्रयोग पाँच स्थानों में होता है । मैत्रायणी श्रुति के गोनामक खिल काण्ड में कहा गया है कि १ 'गौ वाक् को कहते हैं । २ गौ विराट् को कहते हैं । ३ गौ प्रसिद्ध पशु ( गौ ) को भी कहते

वाग्, गौः, द्यौः, इत्येवं त्रिधा विभक्तेषु पृथिवीरसेषु द्वितीयो रसः पृथिव्या उत्थाय दिवं यावदभिव्याप्तः सर्वान्नानामुत्पत्तौ उपादानभूता गौरुच्यते । "यो वा इडां धेनुं वेद" इत्यारभ्य "तस्या वा इयमेव पादः, अन्तरिक्षं पादः, द्यौः पादः, कृषिः पाद." इत्युक्त्वा "असावादित्यः शिरोऽग्निरास्यम्, वातः प्राणो गायत्र्यभि-

---

संस्कृतव्याख्या

स्पष्टीकरोति—वाग्, गौः, द्यौः ।

प्रत्येकं मण्डलस्य त्रयो रसा उत्पादका भवन्ति, इत्यनुपदमेव व्याख्यातम् तत्र सूर्यस्य ज्योतिः, आयुः, गौः इति धातव उक्ताः, पृथिव्यास्तु वाक्, गौः, द्यौः, इति त्रयो रसाः धातव इहोच्यन्ते । तत्र सर्वान्नानामुपादानभूता द्वितीयो धातुर्गौरिहेडापदेनोक्तः—इति तात्पर्यम् । सोऽयं सर्वान्नानामुपादानमित्येतत्सम्बन्धादन्नान्यपि गोपदेनोच्यन्त इति पूर्वोक्तं प्रमाणीकृतम् ।

अस्या इडायाः वर्णनेऽपि मन्त्रिश्रुतिं प्रमाणयति—यो वा इडाम् । खण्डशः श्रुतिरियं पठिता स्पष्टार्था । इह धेनुपदं गोपर्यायः । तस्या लोकत्रये व्याप्तिरुक्ता । 'कृषिः पाद.' इत्युक्त्या सर्वान्नोत्पादकत्वं च तस्या अभिव्यञ्जितम् । 'असावादित्यः' इत्यादिना च तस्या एव गोपदवाच्याया इडाया देहसन्निवेशो बोधितः । 'गायत्र्यभिधानी'त्यत्र गायत्रीपदेन पृथिवी बोध्यते । अग्नेर्हि गायत्री छन्दः, अग्निगर्भा च पृथिवीति । अभिधानीति मध्यस्थानभूतमुदर-

---

भाषाटीका

हैं । ४ गौ इडा को कहते हैं । ५ गौ ही यह सब कुछ है' यहाँ चतुर्थ स्थान में गो शब्द का प्रयोग बताया गया है वह 'इडा' पार्थिव तेज का नाम है । [ प्रत्येक मण्डल के ३-३ रस उत्पादक हैं, यह अभी पूर्व कह चुके हैं । वहाँ सूर्य के ज्योति, गौ, आयु नाम के रस बताये थे । यहाँ पृथिवी के रस बताये जाते हैं । यही रस पृथिवी से निकलते भी रहते हैं । ] पृथिवी के रसों के वाक् गौ-द्यौ नाम से तीन विभाग हैं । इनमें द्वितीय ( गौ ) रस पृथिवी से उठकर द्यु लोक (तृतीय लोक ) तक व्याप्त रहता है । और यही सब अन्नों की उत्पत्ति का उपादान कारण है । यही गौ कहलाता है । जैसा कि मैत्रायणी श्रुति के ही कथन से ज्ञात होता है । वहाँ 'जो इडा नामक धेनु ( गौ ) को जानता है' इत्यादि वाक्य से आरम्भ करके आगे बताया गया है कि—"जिस प्रकार पशु गौ के चार पाद होते हैं, उसी प्रकार इस इडारूप गौ के भी चार पाद हैं । उनमें यह पृथिवी एक पाद

धानी"त्येवं तत्रैवाख्यानात् । पञ्चमी त्विमे सर्वे भोगास्तत्रैवोक्ताः । तथा च विराजो गोत्वात् ताण्ड्यश्रुतिरप्युपपद्यते । सर्वभोगानां

संस्कृतव्याख्या

भागमाह, अभिनिधीयते सर्वमस्यामिति व्युत्पत्तेः । नीत्युपसर्गस्यार्थोऽप्य-त्राभिनैव संगृहीतः । मैत्रायणीश्रुतावुक्तं पञ्चमं गोशब्दार्थं विवृणोति—पञ्चमो त्विमे । तत्र श्रुतौ 'इदं सर्वम्' इति वाक्येन दृश्यमाना भोग्याः पदार्था ग्राह्या इत्यर्थः । भोग्याः पदार्था एव चान्नपदेनानेकत्र श्रुतिषु लोकेऽपि च परिभाष्यन्ते ।

**विराजो गोत्वात्**—प्राणगर्भितसर्वलोकसमुदायो विराट्शब्दार्थ आदौ प्रतिपादितः, गोशब्दस्यापि च चतुर्थोऽर्थः सर्वव्यापक एव मैत्रिश्रुता-वुक्त इति विराजो गोत्वं स्फुटं सिद्धमेव-इयं चतुर्थी गौः प्राणगर्भित-लोकरूपा व्यापिका विराट् । तथा चोभयथापि 'एतद्वै विराजो रूपं यद् गौः' इति ताण्डिश्रुत्या मैत्रिश्रुतेरेकवाक्यता स्फुटं सिद्धा । 'अन्नं विराट्' इति कौषीतकिश्रुतिराह, अन्नमपि च गोशब्दस्य पञ्चमोऽर्थ इति मैत्रिश्रुता-वुक्तम्, तस्मात्कौषीतकिश्रुत्यापि ताण्डिश्रुतेरेकवाक्यता निष्पन्नैव । अन्ने-

भाषाटीका

है, अन्तरिक्ष दूसरा पाद है, द्युलोक तीसरा और कृषि चौथा पाद है।" यह कह कर इडा की शरीरस्थिति का रूपक इस प्रकार कहा है कि "यह सूर्य इस इडा का शिर है, अग्नि मुख है, वायु प्राण ( श्वास-प्रश्वास ) है, गायत्री मध्यस्थान ( अभिधानी-सब वस्तुएँ रखने का स्थान ) है। गायत्रीपद से यहाँ पृथिवी कही गई है। [ उक्त श्रुतिसन्दर्भ के मनन से यह ज्ञात होता है कि इडा के समान अर्थ में प्रयुक्त होने वाले गो शब्द से द्युलोक पर्यन्त व्याप्त और अन्न के उपादान कारण को समझना चाहिये। ]

मैत्रायणी श्रुति में गोशब्द के पञ्चम अर्थ में समस्त भोगों का निर्देश किया है। [ भोगों को ही अन्न भी कहते हैं ] इस प्रकार सिद्ध हो गया कि ताण्ड्य श्रुति में जो गौ को विराट कहा गया है, उससे हमारे पूर्वोक्त सिद्धान्त का कोई विरोध नहीं रहता। क्योंकि गोशब्द का द्वितीय अर्थ तो मैत्रिश्रुति में विराट् ही स्पष्ट कहा गया है। यह द्वितीय अर्थवालो विराट् प्राणरूप विराट् है। आगे सब लोकों में व्याप्त प्राणसहित लोकों को हमने आरम्भ में विराट् कहा था, और गोशब्द का चौथा अर्थ भी मैत्रायणी श्रुति में यही कहा है कि सब लोकों में व्याप्त पृथिवीप्राण और लोक सब मिलकर इडा नाम की गौ है। ये दोनों अर्थ एक ही हैं। इससे प्राण-

